मुनिश्री हजारीमल स्मृति प्रकाशन का पुष्प ३९

कुल पृष्ठ : २१०

प्रथमबार . वि० स० २०३३ श्रावणी पूर्णिमा (रक्षाबधन)
सन् १९७६ अगस्त

प्रकाशक : मुनिश्री हजारीमल स्मृति प्रकाशन
पीपलिया बाजार, ब्यावर [राजस्थान]

प्रकाशन मे अर्थसौजन्य .
श्री लक्ष्मीलाल जी अमरचन्द जी लुकड, जगदलपुर
श्री महावीरचन्द जी चोरडिया, बेंगलूर
श्री अशोककुमार जी चोरडिया, बेंगलूर

मूल्य : ५) पांच रुपया मात्र

मुद्रक श्रीचन्द सुराना के लिए
दुर्गा प्रिंटिंग वर्क्स, आगरा-४

# अपनी बात

मानव स्वभावत उत्सव प्रेमी है। रग-राग, आमोद-प्रमोद, खान-पान और हँसी-मजाक मे वह सहज ही प्रवृत्त होता है और जीवन का आनन्द मनाता है।

आध्यात्मिक मनीषियो ने मानव की सहज वृत्तियो को आध्यात्मिकता की ओर मोडने का प्रयत्न किया है। उसकी कषाय और मोह जनित प्रवृत्तियो को वीतरागता और आत्म-रमणता के रग मे रग देने की अनेक चेष्टाएँ की हैं, उन्ही प्रयत्नो व उपक्रमो मे पर्युषण पर्व एक महत्वपूर्ण उपक्रम है।

इस पर्वराज की आराधना करने के लिए दूर-दूर के मित्र, स्वधर्मी, बन्धु और आध्यात्मप्रेमी लोग एकत्र होते हैं, एक ही नगर के निवासी भी धार्मिक स्थानो उपाश्रयों व मन्दिरो मे एक साथ मिलते हैं, पर उनका यह सम्मिलन आमोद-प्रमोद के लिए नहीं होकर आध्यात्मिक जागरण के लिए होता है। वे इन पर्व दिनो मे भौतिक व्यामोह को भुलाकर, आध्यात्मिक लोक मे विचरण करते हैं, कोई तपस्या करता है, कोई शास्त्र स्वाध्याय करता है, कोई दया पालता है, कोई दान करता है, कोई ब्रह्मचर्य का पालन करता है, कोई अपने कषायो की शान्ति करने मे जुटता है। पुराने वैर-विरोध और आपसी मन-मुटावो की कालिमा को धोकर आत्मा को शान्त, प्रसन्न और निर्वैर बनाने की चेष्टा करता है। इस प्रकार यह पर्व मोक्ष के चार अगो की बहुमुखी आराधना-उपासना का एक पवित्र त्यौहार बन जाता है। इन दिनो मे आध्यात्मिकरस, शान्तरस, करुणरस की जो अमृत वर्षा होती है, तप-त्याग-दान की जो पवित्र गगा बहती है, वह वास्तव मे ही अद्‌भुत है, परम आनन्ददायी आत्मोल्लास का वातावरण इन दिनो में बनता है।

आत्मा मे नया उल्लास और नई चेतना जगे यही तो पर्वराज पर्युषण का मुख्य लक्ष्य है।

पर्युषण का प्रारम्भ भाद्रपद कृष्णपक्ष मे होता है और समाप्ति होती है शुक्लपक्ष मे। इसका सीधा सकेत है कि पर्युषण हमे कृष्णपक्ष से निकाल कर शुक्लपक्ष की ओर बढने का आह्वान करता है। काम-क्रोध-मोह आदि विकारो के गहन अधकार से निकालकर क्षमा-वैराग्य-शान्ति और आत्म-दर्शन के उज्ज्वल प्रकाशमय दिव्य लोक की ओर खीचता है।

पर्युषण के प्रथम दिनो में त्याग, तप आदि का उपक्रम चलता है और अन्तिम दिन, सर्व जीव जगत के साथ क्षमापना, आत्मतुल्य-अमित प्रेम और मैत्री की मधुर भावना के साथ समाप्त होता है। कृष्णपक्ष मे हम आत्मा की कलुषता, कालिमा को तप-त्याग द्वारा धोने लगते हैं और आठ दिनो में धोते-धोते उसे परम उज्ज्वल-निर्मल शुक्ल रूप में प्रतिष्ठित कर परम प्रसन्नता का अनुभव करने लगते हैं। यह भी कृष्ण-से शुक्ल पक्ष की ओर ऊर्ध्वगमन है।

पर्युपण के आठ दिनो मे मैं विशेष रूप से शास्त्र-स्वाध्याय और धार्मिक-चर्चा को महत्व देता हूँ। तप भी यथाशक्ति करता हूँ, पर शारीरिक दुर्बलता के कारण उसकी आराधना कम ही हो पाती है, पर अपनी इस कमी को आभ्यन्तर तप की विशेष आराधना के द्वारा पूर्ति करने का प्रयत्न करता हूँ।

पिछले कई चातुर्मासो मे और विशेषत पिछले कुचेरा चातुर्मास मे अनेक वन्धुओ ने पर्युषण पर्व के विषय मे कई प्रकार की जिज्ञासाएँ प्रस्तुत की थी। मैंने अपने प्रवचनो मे अपने अध्ययन, अनुभव और चिन्तन के आधार पर उनका समाधान भी प्रस्तुत किया था। पर्युषण के कृत्यो के साथ-साथ अतगड सूत्र की प्रेरक घटनाओ का भी विस्तारपूर्वक वाचन किया था। वे प्रवचन सकलित किये गये और स्नेही श्रीचन्द जी सुराना ने अत्यन्त निष्ठा के साथ इनका सम्पादन कर पाठको के लाभार्थ प्रस्तुत कर दिया है।

पर्युषण पर्व पर तीर्थंकरो का पवित्र जीवन चरित्र भी पढा जाता है, और इतिहास का ज्ञान-प्रदान करने वाली स्थविरावली का भी वाचन होता है। प्रस्तुत पुस्तक में ये दोनों अग नहीं लिये गये हैं। इसका कारण है—

तीर्थंकरो का जीवन चरित्र-सस्था की ओर से जैन कथामाला के भाग, ४, ५, ६ मे पहले ही प्रकाशित कर दिया गया है, उस अश को पुन इस पुस्तक के साथ प्रकाशित करने मे पुनरावृत्ति मात्र होती। इसी प्रकार जम्बूस्वामी एव उनके पश्चाद्-वर्ती आचार्यो की परम्परा का विस्तृत एव रोचक वर्णन भी जैन कथामाला के भाग १२ से १७ तक मे लगभग १०० से अधिक कहानियो मे ग्रथित करके प्राय प्रकाशित किया जा चुका है।

इस कारण से इन दोनो अगो का वर्णन प्रस्तुत पुस्तक मे नही लिया गया है। अधिक वडी पुस्तक पाठक को भार रूप लगने लगती है। इसलिए भी सम्पादक वन्धु ने उन चरित्रों को सिर्फ उन भागो मे देखने का निर्देश करके छोड दिया है।

मेरी भावना व कल्पना के अनुसार इन प्रवचनो का सपादन सुन्दरतम रूप मे हुआ है, मुझे प्रसन्नता है कि पाठको को इससे सन्तोष होगा।

मेरी साहित्यिक गतिविधि मे मेरे परम श्रद्धेय गुरुभ्राता शासनसेवी उपप्रवर्तक स्वामी जी श्री व्रजलाल जी महाराज की सतत प्रेरणा रही है, साथ ही सेवाभावी विद्यारुचि श्री विनय मुनिजी 'विधु' एव महेन्द्र मुनि जी 'दिनकर' की भी विनय पूर्ण सेवा का सहयोग रहा है। मैं सभी सहयोगी जनो का विशेष रूप से स्मरण कर आशा करता हूँ 'पर्युपण पर्व प्रवचन' पाठको एवं साधको के लिए उपयोगी सिद्ध होगा।

नागौर
रक्षाबन्धन
वि० स० २०३३

—मधुकर मुनि

# प्रकाशकीय

पर्युषण-पर्व जैन ससार का महापर्व है। इन दिनो मे क्षमा, शाति और तप त्याग की पवित्र गगा का महास्रोत जन-जीवन को पावन एव शीतल करता हुआ वहता है। स्थान-स्थान पर शास्त्रो का वाचन एव स्वाध्याय चलता है।

स्वाध्याय प्रेमी श्रावको की अनेक वर्षों से यह माग आ रही थी कि पर्युषण पर्व का जितना माहात्म्य है, उसके अनुसार उसकी गरिमा एव उसकी आराधना की विधि का ज्ञान बहुत कम लोगो को है। अनेक युवक तथा जिज्ञासु पर्युषण के सम्बन्ध मे वार-वार पूछते रहते हैं कि पर्युषण का यह महत्त्व क्यो है? पर्युषण कब से चले? पर्युषण आठ दिन का ही क्यो? पर्युषण मे कौन सा आगम व शास्त्र पढना चाहिए? इस पर्व का मुख्य सदेश क्या है? उद्देश्य क्या है? आदि प्रश्नो का उचित सतोषजनक समाधान वे खोजते हैं, किन्तु बहुश्रुत मुनियो के सान्निध्य का अभाव तथा विचार-प्रतिवद्धता के कारण ये प्रश्न सही समाधान नही पा सकते, और जिज्ञासा का प्रश्न चिन्ह खडा ही रहता है।

जब तक किसी विषय का तर्क-सगत समाधान नही मिलता, तब तक उसमे गहरी रुचि नही होती, होती है तो सिर्फ श्रद्धा-पूर्वक, किन्तु यदि ज्ञान-पूर्वक रुचि हो तो उसकी आराधना-उपासना मे भी अनूठा आनद आता है।

आदरणीय बहुश्रुत श्री मधुकर मुनिजी महाराज पर्युषण पर्व पर अनेक बार चिन्तन प्रधान, विवेचनात्मक प्रवचन करते रहते हैं। गतवर्ष कुचेरा चातुर्मास मे भी पर्युषण के पर्व दिनो मे काफी अच्छे विवेचनापूर्ण प्रवचन चले, जिन्हें सुनकर प्रवुद्ध श्रोताओ ने उनके सकलन एव प्रकाशन की माग की थी। अतगड सूत्र का वाचन तो मुनिश्रीजी प्रत्येक वर्ष वडी सरसता और सजीवता के साथ करते ही हैं।

पाठको की व्यापक माग और मुनिश्रीजी के समाधान परक, युक्ति एव शास्त्रीय प्रमाण पुरस्सर प्रवचन सुनकर सस्था के हितैषियो व अधिकारियो ने इन प्रवचनो के प्रकाशन का निश्चय किया।

हमे प्रसन्नता है कि विद्वान सपादक तथा हमारे चिर सहयोगी श्रीयुत श्रीचन्द जी सुराना 'सरस' ने आत्मीय भाव से श्रम करके मुनिश्री जी के इन प्रवचनो का सुन्दर और सरस सम्पादन किया है। सम्पादकजी ने मुनिश्री जी के पर्युषण सम्बन्धी सभी प्रवचनो का अवलोकन कर उनमे एक क्रम-वद्धता स्थापित करने का प्रयत्न किया है। स्थान-स्थान पर प्रवचनो मे आये शास्त्रीय विषयो को सदर्भ देकर, उनकी प्रामाणिकता को परिपुष्ट कर दिया है। दूसरे खड के कथा भाग मे मुनिश्री जी द्वारा अतगड सूत्र के

अनुसार कही गई कथाओ को भी अच्छे ढग से ले लिया गया है। यद्यपि प्रवचन के समय अनेक अवातर विषय भी आ जाते हैं, लेकिन प्रस्तुत मे काट-छाँट करके कथा प्रवाह को क्रमवद्धता तथा रोचकता प्रदान की गई है।

क्षमा एव क्रोध विजय की घटनाएं व दृष्टात भी जैन साहित्य में भरे पडे हैं, जिनका मुनिश्री जी वडी रोचक शैली मे उपयोग करते हैं। उनमे से कुछ प्रेरक एव ऐतिहासिक दृष्टात परिशिष्ट (१) मे दे दिये गये हैं। परिशिष्ट (२) मे उन पारिभाषिक शब्दो और वाक्यो का विस्तृत विवेचन भी आ गया है जिनकी जानकारी के विना उस कथा सूत्र की गरिमा ही अधूरी रहती है। जैसे गुणरत्न सवत्सर, रत्नावली आदि तप, भिक्षु प्रतिमा आदि का वर्णन अतगड सूत्र के मूल मे है, कथा के साथ इनका वर्णन अधिक लम्बा हो जाने के कारण इन सवको परिशिष्ट मे अकित कर दिया गया है और अत मे उपशामना सूत्र, जो पर्युषण पर क्षमा और शाति की भावनाओ को विशेष वल प्रदान करता है, पाठको के स्वाध्याय के लिए दिया गया है।

हम आशा करते हैं, यह पुस्तक न केवल जिज्ञासु पाठको को वल्कि पर्युषण-पर्व पर प्रवचन करने वाले अनेक स्वाध्यायी श्रावको व मुनिजनो के लिए भी उपयोगी सिद्ध होगी।

हमारी सस्था मुनिश्री मधुकरजी महाराज के प्रति अत्यन्त विनम्रतापूर्वक कृतज्ञता ज्ञापित करती है कि उन्होंने हमे इतनी सुन्दर और श्रेष्ठ विचार सामग्री प्रदान की। साथ ही विद्वान सपादक श्री सुराना जी को भी हार्दिक धन्यवाद देती है।

इस पुस्तक के प्रकाशन आदि मे श्रीमान् लक्ष्मीलाल जी अमरचदजी लुंकड, जगदलपुर तथा श्रीमान् महावीरचदजी चोरडिया, अशोककुमार जी चोरडिया (महावीर ड्रग हाऊस) वेंगलूर ने जो उदार अर्थ सहयोग प्रदान किया है, तदर्थ सस्था आपके सहयोग की आभारी है। सच वात तो यह है कि उदार अर्थ सहयोगी वधुओ के आर्थिक सौजन्य के कारण यह प्रकाशन शीघ्र हो सका और कम मूल्य मे ही पाठको की सेवा मे पहुँच सका है, हम उन अर्थ सहयोगी वधुओ के प्रति हार्दिक कृतज्ञता ज्ञापित करते है। भविष्य मे इसी प्रकार के सत्सहयोग की आशा के साथ।

मंत्री
**मुनिश्री हजारीमल स्मृति प्रकाशन**
व्यावर

# प्रस्तावना

## पर्युषण पर्व प्रवचन : एक चिन्तन

भारतीय-साहित्य में वेद, आगम और त्रिपिटक का एक महत्वपूर्ण स्थान रहा है। वैदिक-परम्परा मे जो स्थान वेद का है तथा बौद्ध-परम्परा मे जो स्थान त्रिपिटक का है, जैन-परम्परा मे वही स्थान आगम का माना गया है। वैदिक-परम्परा के ऋषियो ने शब्दो की सरक्षा पर अधिक बल दिया है, इसके विपरीत जैन और बौद्धो ने शब्द की सरक्षा के साथ-साथ उसके अर्थ पर भी अधिक बल दिया है। यही कारण है कि वेदो मे शब्दो और पाठों की सरक्षा रही, पर अर्थ की दृष्टि से विद्वानो मे मतभेद खड़े हो गए। वेद-परम्परा के विद्वानो ने अनेक प्रयत्न किए है। पर अर्थ की दृष्टि से वे आज तक भी एक मत नही हो सके। जैन तथा बौद्ध-परम्परा मे शब्द के समान अर्थ को भी महत्व दिया गया है, यही कारण है कि आगमो मे पाठ भेद होने पर भी अर्थ भेद विशेष नहीं रहा। वेद किसी एक ऋषि के विचारो का प्रतिनिधित्व नही करते, जबकि जैन-गणि-पिटक एव बौद्ध-त्रिपिटक क्रमश भगवान महावीर और बुद्ध की वाणी का प्रतिनिधित्व करते हैं। जैन-परम्परा के अनुसार आगमो के अर्थ के प्ररूपक तीर्थंकर रहे हैं, और सूत्र के प्रणेता गणधर रहे हैं। यही कारण है, कि इन तीनो परम्पराओ मे समय-समय पर विचार भेद रहा है।

जैन और वैदिक-परम्परा की सस्कृति, दर्शन और धर्म, एक देश के होकर भी उनमे कुछ मौलिक भेद रहे हैं। जैन-सस्कृति अध्यात्म-प्रधान है। वहाँ आत्म-साधना को विशेष महत्व दिया गया है। जैन आगमो मे उन तत्वो का निरूपण किया गया है, जिनका सीधा सम्बन्ध मानव के जीवन विकास से है। ऐतिहासिक दृष्टि से कुछ समय पूर्व तक पौर्वात्य और पाश्चात्य विद्वानो का यह अभिमत था, कि आगम और पिटक के मूल प्रेरणा स्रोत वेद ही रहे हैं, अथवा वेदो के विशेष भाग उपनिषद् रहे हैं, परन्तु मोहनजोदडो और हडप्पा की खुदाई से सप्राप्त ध्वसावशेषो ने विद्वानो की कथित धारणाओ मे परिवर्तन कर दिया है, और सिद्ध कर दिया है, कि आर्यों के आगमन से पूर्व ही भारत मे जो धर्म और सस्कृति तथा दर्शन थे, वे पूर्ण रूप से विकसित थे। कुछ निष्पक्ष समालोचको ने इस सत्य को स्वीकार किया है, कि श्रमण सस्कृति के प्रभाव से ही वैदिक-परम्परा ने अहिंसा, अपरिग्रह और समन्वय के तत्वो को स्वीकार किया है।

### आगम की परिभाषा

आगम की परिभाषा के सम्बन्ध मे अनेक मतभेद हो सकते हैं। समय-समय पर विद्वानो ने अपने ग्रन्थो मे परिभाषाओ को अदल-बदल कर के भी लिखा है, परन्तु समस्त परिभाषाओ को देखने पर यह ज्ञात होता है कि आगम शब्द का प्रयोग तीर्थंकर की वाणी के रूप मे ही किया गया है। आगे चलकर आगम के दो भेद किये हैं—लौकिक और लोकोत्तर। लौकिक आगम भारत एव रामायण आदि तथा लोकोत्तर आगम सर्वज्ञाता और सर्वद्रष्टा द्वारा प्ररूपित आचाराग आदि शास्त्रो को ही स्वीकार किया है। लोकोत्तर आगम के तीन भेद हैं—सुत्तागम, अर्थागम और तदुभयागम। आगम के भेद अन्य प्रकार से भी किये गये हैं, जैसे—आत्मागम, अनन्तर-आगम और परम्परा आगम। आगम के अर्थरूप और सूत्ररूप यह दो प्रकार भी हैं। तीर्थंकर अर्थरूप आगम का उपदेश करते हैं, अत अर्थरूप आगम तीर्थंकरो का आत्मागम कहलाता है, क्योकि वह अर्थागम उनका स्वय का है। पर वही अर्थागम गणधरो ने तीर्थंकर से प्राप्त किया है। तीर्थंकर और गणधर के मध्य किसी तीसरे व्यक्ति का व्यवधान नही है, इस अपेक्षा से वह अर्थागम अनन्तरागम कहलाता है। किन्तु उस अर्थागम के आधार पर स्वय गणधरदेव सूत्ररूप रचना करते हैं, अत. सूत्रागम गणधरो के लिए आत्मागम कहलाता है। गणधरो के साक्षात् शिष्यो को गणधरो से सूत्रागम सीधा ही सप्राप्त होता है, उनके मध्य मे कोई व्यवधान नही होता। इस अपेक्षा से उन शिष्यो के लिए सूत्रागम अनन्तरागम है। पर अर्थागम तो परम्परागम ही है, क्योकि वह उन्होने अपने धर्मगुरु गणधरो से सप्राप्त किया है। पर वह गणधरो को भी आत्मागम नही था, उन्होने भी तीर्थंकरो से सप्राप्त किया था, अत॰ गणधरो के प्रशिष्य एव उनकी परम्परा मे होने वाले अन्य शिष्य और प्रशिष्यो के लिए सूत्र और अर्थ परम्परागम है।

### पर्युषण-पर्व और आगम-वाचना

पर्युषण के परम पवित्र दिवसो मे किस आगम की वाचना की जाए, अथवा श्रोताओ को कौन-सा आगम सुनाया जाए ? यह एक प्राचीनकाल से ही विवाद का विषय रहा है। कही पर कल्प-सूत्र की वाचना की जाती है, और कहीं पर अन्तकृत्-दशा-सूत्र की। अनन्तकृत्दशा-सूत्र की परिगणना एकादश अग-सूत्रो मे की जाती है। ग्यारह अगो मे से यह आठवाँ अग माना गया है ? तप की आराधना करने वाले साधको का इसमे कहीं पर विस्तार से और कही पर सक्षेप मे वर्णन किया गया है। अन्तकृत्दशा-सूत्र आठ वर्गों मे विभक्त है, तथा प्रत्येक वर्ग के अध्ययनो की सख्या भिन्न-भिन्न दी गई है। साथ मे यह भी ध्यान देने योग्य बात है कि अन्तकृत्दशा-सूत्र मे अरिष्टनेमि-युग के साधको का तथा महावीर-युग के साधको का वर्णन किया गया है। स्थानकवासी परम्परा मे अधिकतर स्थानो पर अन्तकृत्दशा-सूत्र की वाचना ही की जाती है। परन्तु कही-कही पर कल्प-सूत्र की वाचना भी करने की परम्परा रही है, और आज भी वह भारत के विभिन्न स्थानो पर जीवित दशा मे विद्यमान है।

**अन्तकृत दशा सूत्र की वाचना**

भगवान महावीर के निर्वाण के लगभग एक हजार वर्ष के बाद से १५०० वर्ष तक का—लगभग पाँच-सौ वर्ष का मध्यकाल अनेक दृष्टियो से जैन-धर्म की अवनति का काल माना जाता है। इस युग मे प्रतिभाशाली विद्वान आचार्य तो हुए, लेकिन आचार की दृष्टि से वे शिथिल माने जाते रहे। धर्म मे आडम्बर, द्रव्य पूजा तथा लौकिक एषणाओ के कारण वे राजकीय मान-सम्मान और चमत्कारो मे फसकर साधु के उज्ज्वल-निर्मल चारित्र की मर्यादाओ से कुछ दूर हटने लगे थे। पर्युषण-पर्व मे कल्प-सूत्र की वाचना करने की परिपाटी काफी प्रचलित हो चुकी थी, और वह आगम की भाँति ही जनता की श्रद्धा का केन्द्र बन गया। इस श्रद्धा का लाभ उठाकर आचार्यों ने कल्प-सूत्र के माध्यम से ही आडम्बर का प्रचार एव प्रसार किया। भगवान का जन्म-अभिषेक, जन्म-कल्याणक एव दीक्षा-कल्याणक आदि की वाचनाओ पर अनेक प्रकार पूजा एव आडम्बरो के लिए धन-सग्रह होने लगा। आध्यात्मिक दृष्टि का विस्मरण कर दिया गया। इस स्थिति को देखकर कुछ अध्यात्म-प्रेमी साधको का मन अत्यन्त खिन्न हुआ। पर्युषण को वे विशुद्ध आध्यात्मिक-जागृति का पर्व ही रखना चाहते थे। अत आचार्यों ने देश और काल की परिस्थिति को देखकर कल्प-सूत्र के स्थान पर अन्य आगम वाचना का विकल्प प्रस्तुत करने का सकल्प किया। उसी खोज का परिणाम यह है, कि कल्प-सूत्र का स्थान धीरे-धीरे अन्तकृतदशा-सूत्र ने ले लिया। यह एक इस प्रकार का आगम था, जिसमे तप, त्याग एव वैराग्य की भावनाएँ अधिक प्रस्फुटित हो रही थी। अन्तकृतदशा-सूत्र मे भगवान नेमिनाथ, वासुदेव श्रीकृष्ण एव भगवानमहावीर के युग के महान् तपस्वी साधको के निर्मल जीवन का वर्णन उपलब्ध होता है। ऐतिहासिक दृष्टि से कल्प-सूत्र के स्थान पर अन्तकृतदशा-सूत्र की वाचना कब और किस आचार्य से प्रारम्भ हुई इसका कोई स्पष्ट उल्लेख उपलब्ध नही है। पर ऐतिहासिक कारणो की खोज मे यह बात स्पष्ट प्रतीत होती है, कि यह महान् परिवर्तन धर्मप्राण लोकाशाह की उस धर्म-क्रान्ति का ही परिणाम है, जो शिथिलाचार, धार्मिक-आडम्बर और द्रव्य-पूजा के विरोध मे की गई थी। अनेक दृष्टियो से यह परिवर्तन सुन्दर है।

**अन्तकृतदशा एक परिचय :**

अन्तकृतदशा-सूत्र एक चरित्र प्रधान आगम है, जिसमे नेमि-युग एव महावीर-युग के ९० महान् साधको का तपोमय जीवन वर्णित है। कितना सुन्दर सयोग मिला कि पर्युषण-पर्व के आठ दिवस और अन्तकृतदशा-सूत्र भी ग्यारह-अगो मे आठवाँ अंग और फिर इस आठवें अग के वर्ग भी आठ ही हैं। आठ कर्मों का सपूर्ण रूप से क्षय करने वाले महान् साधको के उदात्त जीवन का इसमे वर्णन है। प्राकृत मे अन्तगडदशा और सस्कृत मे अन्तकृत्दशा—इस सूत्र का नाम है। अन्तकृत् शब्द की व्याख्या करते हुए नवागी व्याख्याकार अभयदेवसूरि ने कहा है—

"अन्तो-भवान्त , कृतो-विहितोयैस्ते अन्तकृत तेषां दशा अन्तकृत् दशा।"

भव-सागर का अन्त जिन्होंने कर दिया, वे अन्तकृत कहलाते हैं, उन अन्तकृतो अर्थात् सिद्ध-बुद्ध एव मुक्त हुए आत्माओ का वर्णन जिसमे किया गया हो, वह अन्तकृत-दशा कहा जाता है। इसके आठ वर्ग हैं। प्रथम एव अन्तिम वर्ग में दश-दश अध्ययन है। शेष किसी मे तेरह अध्ययन और किसी मे सोलह अध्ययन हैं। इस आगम के प्रथम-वर्ग से पांचवें वर्ग तक भगवान नेमिनाथ-युग के साधको का वर्णन है। पांच वर्ग के अध्ययनो की सख्या इस प्रकार है—प्रथम वर्ग मे १० अध्ययन, द्वितीय वर्ग मे ८ अध्ययन, तृतीय वर्ग मे १३ अध्ययन, चतुर्थ वर्ग मे १० अध्ययन तथा पञ्चम वर्ग मे १० अध्ययन, इस प्रकार इन पांच वर्गों मे कुल ५१ अध्ययन हैं। छट्ठे, सातवें और आठवें वर्ग मे भगवान महावीर के युग के साधको का वर्णन है। इन साधको की सख्या ३९ है। छठे वर्ग के १६ अध्ययन, सातवें-वर्ग के १३ अध्ययन तथा आठवें वर्ग के १० अध्ययन हैं। अन्तकृतदशासूत्र का सक्षेप मे यही परिचय है।

**कल्प-सूत्र . एक परिचय**

कल्प-सूत्र की वाचना प्राचीनकाल से ही चली आ रही है। स्थानकवासी परम्परा मान्य ३२ आगमो मे इसकी परिगणना नही की जाती, फिर भी अनेक दृष्टियो से कल्प-सूत्र अत्यन्त महत्वपूर्ण माना जाता है। विशेपतया ऐतिहासिक-दृष्टि से इसका गौरवपूर्ण स्थान रहा है। कल्प-सूत्र तीन विभागो मे विभाजित रहा है। उसके प्रथम विभाग में तीर्थंकरो का जीवन-चरित्र है। सर्वप्रथम भगवान महावीर का विस्तृत जीवन है, फिर भगवान पार्श्वनाथ, भगवान नेमिनाथ और भगवान ऋषभदेव का विस्तृत वर्णन है। शेप तीर्थंकरो का सक्षिप्त जीवन परिचय दिया गया है, कल्पसूत्र का द्वितीय विभाग स्थविरावली के नाम से प्रसिद्ध है। इसमे एकादश गणधर, जम्बूस्वामी, प्रभवस्वामी और आचार्य भद्रबाहु, आचार्य सभूतिविजय और आचार्य देवर्धिगणि आदि आचार्यों के जीवन का वर्णन किया गया है। भगवान महावीर के निर्वाण के पश्चात् लगभग १००० वर्ष तक की परम्परा का वर्णन स्थविरावली मे किया गया है। कल्प-सूत्र का तृतीय भाग—समाचारी है। इसमें दस प्रकार की समाचारी का विस्तार के साथ वर्णन किया गया है। इस विभाग में साधु-वर्ग और साध्वी-वर्ग के पालनीय कर्तव्यो का, उनके आचार का विस्तार के साथ वर्णन किया गया है।

**पर्युषण-पर्व का महत्व**

जैन-परम्परा मे पर्युषण का महत्वपूर्ण स्थान रहा है। पर्युषण के पवित्र दिनो मे तप एव त्याग की विशेष रूप से आराधना की जाती है। पर्युषण-पर्व के सम्बन्ध मे एक विवादास्पद प्रश्न यह रहा है, कि पर्युषण कब मनाया जाना चाहिए। यह प्रश्न इतना अधिक विवादास्पद रहा है, कि जैन-सघ मे इसके कारण से अनेक सम्प्रदाय एव उपसप्रदाय समय-समय पर निर्मित होते रहे हैं। ज्योतिप-शास्त्र के अनुसार जिस वर्ष दुर्भाग्य से दो श्रावण या दो भाद्रपद हो उस वर्ष जैन समाज मे पर्व-आराधना को लेकर उग्र विवाद उपस्थित हो जाता है। पर्व है—क्षमा का, पर क्रोध और रोष

से सारा समाज ग्रस्त हो जाता है। इस विषय मे इस प्रकार समझा जा सकता है, कि प्रथम और अन्तिम तीर्थंकर को छोडकर द्वाविंशति तीर्थंकरो के युग मे पर्युषण कल्प जैसा कोई विधान नही है। वर्षावास मे एक नियत स्थान पर एक नियत काल तक रहने का उनके लिए कोई विधान नही है। एक क्षेत्र मे रहने से यदि कोई दोष की सम्भावना न हो, तो वे पूर्व कोटि वर्ष तक एक स्थान पर रह सकते हैं, और यदि दोष की सम्भावना हो, तो एक मास भी नही रह सकते। इस प्रकार वर्षावास मे जब तक वर्षा होती रहे, वे एक स्थान पर रहते हैं, यदि वर्षा न होती हो तो वे कभी भी विहार कर सकते है। प्रथम तीर्थंकर तथा अन्तिम तीर्थंकर के साधको का यह कल्प नहीं है उनके लिए निश्चित विधान है, कि वे निर्दोष स्थान 'देखकर' आषाढ पूर्णिमा को वे एक स्थान पर स्थित हो जाएँ। यदि आषाढी पूर्णिमा तक उन्हे किसी निर्दोष स्थान की प्राप्ति न हो, तो पांच-पांच दिनो के अन्तर से अर्थात् श्रावण कृष्णा, पचमी, दशमी आदि प्रत्येक पाँच दिन के अन्तर से निर्दोष स्थान की प्राप्ति होने पर पर्युषण कर लें। यदि ऐसा करते-करते १ मास और २० दिन वीत जाएँ, तो निर्दोष स्थान न मिलने पर आखिर आषाढी पूर्णिमा के पचासवें दिन भाद्र शुक्ला पचमी को तो निश्चित रूप से पर्युषण कर ले, भले ही किसी वृक्ष की छाया मे ही रहकर पर्युषण करना पड़े। परन्तु उस पर्व तिथि अर्थात् पञ्चमी का उल्लघन न करे और उसके बाद ७० दिन तक वही स्थिर रहकर वर्षावास बिताए। समवायाग सूत्र एव कल्पसूत्र मे भगवान महावीर के विषय मे भी यही उल्लेख है, कि श्रमण भगवान महावीर ने वर्षावास के एक मास वीस दिन व्यतीत होने के बाद पर्युषण किया था। जिस प्रकार भगवान ने वर्षाकाल का एक मास बीस दिन व्यतीत होने पर वर्षावास का निश्चय किया, उसी प्रकार उनके गणधर, आचार्य, उपाध्याय एव साधु-साध्वी भी वर्षावास का निश्चय करते हैं।

प्रस्तुत पुस्तक का नाम है—**पर्युषण-पर्व-प्रवचन**। लेखक और सम्पादक ने प्रस्तुत पुस्तक को दो विभागो मे विभाजित किया है—विचार चर्चा विभाग और प्रेरणाप्रद-प्रसग। दोनो ही विभाग अपने आप मे परिपूर्ण है। विचार चर्चा-विभाग मे सरस, सुन्दर एव रुचिपूर्ण प्रवचनो का सकलन किया गया है, जिससे प्रवचनकार की बहुश्रुतता एव विद्वत्ता का परिचय उपलब्ध होता है। भाव, भाषा और शैली की दृष्टि से प्रवचनकार और सम्पादक दोनो अपनी-अपनी सीमाओ मे फलवान सिद्ध हुए हैं। कही-कहीं पर विषय की गम्भीरता अवश्य उभर आई है, पर सुन्दर शैली के कारण उसकी अभिव्यक्ति स्पष्ट रूप से हो जाती है। अत अध्येता को किसी भी प्रकार की परेशानी नही होती। मैं समझता हूँ कि इस प्रकार के प्रवचनो का यह सकलन एकदम नूतन न कहा जा सके, तब भी इसमे अनेक स्थानो पर नूतनता का समावेश बडी ही सुन्दरता के साथ किया गया है। सम्मति-ज्ञानपीठ आगरा से भी राष्ट्रसन्त उपाध्याय श्री अमरचन्द्र जी महाराज के प्रवचनो का एक सकलन—'पर्युषण-पर्व' के नाम से हो चुका है। उसकी विषय-वस्तु एव प्रस्तुत पुस्तक की विषय-वस्तु कुछ अशो मे एक होते हुए भी दोनो की भाषा एव शैली मे पर्याप्त अन्तर है।

जहाँ तक मैंने प्रस्तुत पुस्तक का अध्ययन करके चिन्तन किया है, मैं इस परिणाम पर पहुँचा हूँ कि प्रस्तुत पुस्तक का सिद्धान्त-चर्चा विभाग अनेक दृष्टियो से महत्वपूर्ण है। सम्वत्सरी-पर्व को लेकर जो विवाद खडा होता है तथा पर्युषण-कल्प को लेकर जो दोषपूर्ण वातावरण बनता है, उसे शान्त करने मे यह प्रयास कहाँ तक सफल होगा यह एक विचारणीय प्रश्न है ? मेरे विचार मे प्रस्तुत पुस्तक की विशेषता यह है कि इसमे ऐतिहासिक तथा परम्परागत मान्यताओ का समन्वय करने का प्रयास अवश्य किया गया है। इसी प्रकार कल्प-सूत्र और अन्तकृतदशा सूत्र की वाचनाओ के सम्बन्ध मे भी ऐतिहासिक दृष्टि से विचार प्रस्तुत किया गया है। यह प्रयास प्रशसनीय है।

प्रवचनकार पण्डित प्रवर मिश्रीमलजी महाराज 'मधुकर' स्थानकवासी समाज के प्रसिद्ध लेखक, व्याख्याकार एव प्रवचनकार रहे हैं। उनके सरल स्वभाव की अभिव्यक्ति उनके प्रवचनो और लेखन मे सर्वत्र अपनी अभिव्यक्ति पाती रही है। हमारे समाज मे दूर-दूर उनकी यशोगाथा, ख्याति और प्रसिद्धि परिव्याप्त हो चुकी है। उनके इन प्रवचनो को पढकर मैं हार्दिकभाव से प्रसन्नता व्यक्त करता हूँ कि वे भविष्य मे इन विषयो पर और अधिक चिन्तन प्रस्तुत करेंगे।

श्रीचन्दजी सुराना 'सरस' जो अब आगरा निवासी हो चुके हैं, अपनी सम्पादन कला के लिए समस्त समाज मे ख्याति प्राप्त व्यक्ति रहे हैं, उनकी सम्पादन कला से प्रभावित होकर अनेक विद्वान व्यक्तियो ने जिनमे सन्त और गृहस्थ दोनो हैं—अपने द्वारा लिखित अथवा अर्धलिखित ग्रन्थो का सम्पादन सरस जी से कराया है। निश्चय ही वे सम्पादन कला मे निपुण और चतुर व्यक्ति सिद्ध हुए हैं। प्रस्तुत पुस्तक के सुन्दर सम्पादन को देखकर मैं प्रसन्न हूँ।

जैन भवन, लोहामण्डी,
आगरा
दिनाक . ११ अगस्त १९७६

—विजय मुनि 'शास्त्री'

सहयोगी-परिचय

# श्री लक्ष्मीलाल जी लुंकड़

श्रीयुत लक्ष्मीलाल जी लु कड मूलत. तिंवरी के अधिनिवासी हैं ।

तिंवरी जोधपुर जिले के अन्तर्गत, जोधपुर से जेसलमेर जाने वाली रेल्वे-लाइन पर मथानिया और ओसियाँ के वीच स्टेशन वाला और शस्य-श्यामला भूमि से समृद्ध एक छोटा-सा कस्वा है ।

वहाँ पर पहले ओसवाल समाज की अच्छी आवादी वाली बस्ती थी ।

आज तो कृषि व व्यवसाय की दृष्टि से तिंवरी एक सम्पन्न क्षेत्र है । परन्तु कुछ वर्षों पहले वहाँ कि ऐसी स्थिति थी कि वह व्यावसायिक क्षेत्र नहीं रह सका । अत: वहाँ के निवासी ओसवाल-सघ के सदस्य व्यवसाय के लिए इधर-उधर मध्य प्रदेश व खानदेश आदि सुदूर स्थानो पर जाकर रहने लग गये ।

श्रीयुत लक्ष्मीलाल जी के पूज्य पिताजी श्रीमान वुधमल जी ने जगदलपुर (वस्तर) को अपना व्यवसाय क्षेत्र बनाया । वहाँ पर जाकर सीधे, सरल और सौजन्य मूर्ति श्री वुधमल जी ने अपनी सर्वतोमुखी प्रगति की ।

श्री लक्ष्मीलाल जी श्री वुधमल जी के ज्येष्ठ सुपुत्र हैं । आपके अनुज भाई का नाम श्री मोतीलाल जी है ।

आपके तीन वहिनें हैं—कसूबी वाई, चैनीवाई और पतासीवाई ।

श्रीयुत लु कडजी का अपना निम्नलिखित परिवार है—

चार पुत्र—अमरचन्द जी, नवरतनमलजी, गौतमचन्दजी व सुशीलकुमार जी ।

चार पुत्रियाँ—कमला देवी, विमला देवी, शान्तिवाई और कान्तिवाई ।

श्रीयुत लु कड जी सुयोग्य पिता के सुयोग्य सुपुत्र हैं ।

आप पुरातन परम्परा से स्वर्गीय पूज्य गुरुदेव स्वामी जी श्री जोरावरमलजी महाराज, स्वर्गीय पूज्य गुरुदेव स्वामीजी श्री हजारीमलजी महाराज व वर्तमान मे विराजित श्रमण सघीय उपप्रवर्तक शासन-सेवी स्वामी जी श्री व्रजलाल जी महाराज, वहुश्रुत पडित-रत्न श्री मधुकर मुनिजी, श्री विनय मुनिजी व श्री महेन्द्र मुनिजी के प्रिय भक्तो मे से एक स्नेहिल भक्त हैं ।

समय-समय पर आप राजस्थान पधार कर मुनिश्री जी के दर्शनो का लाभ लेते रहते हैं । आप मुनि श्री हजारीमल स्मृति प्रकाशन के स्तम्भ सदस्य हैं ।

प्रस्तुत पुस्तक के सम्पादन व मुद्रण में आपने एक अच्छी अर्थराशि का सहयोग दिया है । एतदर्थ यह सस्था आपका पूर्ण आभार मानती है ।

सस्था के आगे के प्रकाशनो मे भी आप अपना अर्थ सहयोग देते रहेंगे । सस्था के सभी सदस्यो की यह मन कामना है ।

# अनुक्रम

## प्रथम खण्ड

### पर्युषण एक विचार चर्चा


| | | |
|---|---|---|
| १ | मनुष्य जीवन का लक्ष्य | ३ |
| २ | पर्व एक चिन्तन | ७ |
| ३ | पर्युषण : शब्द और भाव | ११ |
| ४ | पर्युषण ऐतिहासिक पृष्ठभूमि | १६ |
| ५ | कल्प एक विवेचन | २१ |
| ६ | सावत्सरिक प्रतिक्रमण एक आवश्यक कृत्य | ३१ |
| ७ | पर्युषण मे करणीय कृत्य | ३९ |
| ८ | क्षमा पर्व क्षमा लो, क्षमा दो | ४९ |
| ९ | पर्युषण मे पठनीय आगम | ५७ |


## द्वितीय खण्ड

### प्रेरणाप्रद प्रसंग


| | | |
|---|---|---|
| १ | वैराग्यमूर्ति गौतमकुमार | ६७ |
| २ | समुद्रकुमार आदि विशिष्ट साधक | ८२ |
| ३ | आठ भाइयो की अद्भुत साधना | ८३ |
| ४ | अणीयसेन आदि छह सहोदर अणगार | ८४ |
| ५ | सारणकुमार | ८८ |
| ६ | देहाध्यास से मुक्त समभावी साधक गजसुकुमार | ८९ |
| ७ | सुमुख आदि राजकुमारों का भव-तरण | १०९ |
| ८ | वसुदेव-धारिणी के पुत्र तथा कृष्ण वासुदेव के पौत्र-पुत्रो का भव-भय-तरण | १११ |
| ९ | महान् नारियाँ | ११३ |

१० महारानी पद्मावती द्वारा सिद्धत्व की प्राप्ति ११७
११. गौरी आदि रानियो की दीक्षा १२१
१२ मकाई एव किंकम गाथापति १२३
१३ समभावी अणगार अर्जुनमाली और अभयदर्शी साधक सुदर्शन १२५
१४ सिद्ध गति प्राप्त गाथापति १३६
१५ वाल साधक अतिमुक्तक १३८
१६. वाराणसी नरेश महाराज अलक्ष का मोक्षलाभ १४६
१७ त्रयोदस रानियो की दीक्षा १४७
१८ काली-महाकाली आदि रानियो द्वारा तपश्चरण एव मोक्षलाभ १४९

परिशिष्ट १

कथाभाग

१ क्षमावीर उदायन १५९
२ दुर्दान्त शत्रु को जीतने वाला कुलपुत्र १६५
३ सर्वश्रेष्ठ तप—क्षमा १६९
४ क्रोध को कैसे जीतें ? १७४

परिशिष्ट २

तपोभाग

१ गुणरत्न सवत्सर तप १७७
२ रत्नावली तप १७७
३ कनकावली तप १७८
४ मुक्तावली तप १७८
५ लघुसिंह निष्क्रीडित तप १७९
६. महासिंह निष्क्रीडित तप १७९
७ लघुसर्वतोभद्र प्रतिमा तप १७९
८ महासर्वतोभद्र प्रतिमा तप १७९
९ भद्रोत्तर प्रतिमा तप १८०
१०. आयंबिलवर्धमान तप १८०
११ बारह भिक्षु प्रतिमाएँ १८०
१२. तपो के चित्र १८८

परिशिष्ट ३

उपशामना सूत्र १९३

## प्रथम खण्ड

# पर्युषण : एक विचार चर्चा

[कल्प एव पर्युषण, सावत्सरिक प्रतिक्रमण एव क्षमापना आदि पर ऐतिहासिक तथा आगमिक दृष्टि से विचार चर्चा]

१. मनुष्य जीवन का लक्ष्य
२ पर्व  एक चिन्तन
३. पर्युषण  शब्द और भाव
४ पर्युषण  ऐतिहासिक पृष्ठभूमि
५ कल्प : एक विवेचन
६ सांवत्सरिक प्रतिक्रमण-एक आवश्यक कृत्य
७ पर्युषण मे करणीय कृत्य
८ क्षमा पर्व  क्षमा लो, क्षमा दो !
९ पर्युषण मे पठनीय आगम

# १

# मनुष्य जीवन का लक्ष्य

बन्धुओ !

आज का प्रवचन मैं एक कहानी से प्रारम्भ कर रहा हूँ।

एक शिष्य गुरु के पास विद्याध्ययन करने आया। वर्षों तब अध्ययन करता रहा, ज्ञानार्जन करता रहा। गुरु जी उसे ज्ञानदान करते रहे। चौबीस वर्ष बीत गये। शिष्य रात-दिन ज्ञान पढता ही रहा। सभी शास्त्रो का पारायण कर लिया, एक दिन शिष्य ने गुरु से पूछा—महाराज! अब तो मुझे काफी ज्ञान प्राप्त हो गया, सभी शास्त्रो के पन्ने पलट लिए, सब पाठ कठस्थ कर लिए अब तो ज्ञान का कुछ किनारा आया होगा? अब कितना ज्ञान और बाकी रहा है?

गुरु ने हसकर कहा—वत्स! ज्ञान तो अपार है अनन्त है। "अनन्तपार किल शब्दशास्त्रं"—इसका कोई पार नही, एक नही हजारो जन्म लेते जाओ, पढते जाओ फिर भी ज्ञान का कोई पार नही आता!

शिष्य कुछ उदास हो गया, बोला—महाराज! फिर तो यह श्रम करना ही व्यर्थ है! आप तो गुरु हैं कोई ऐसी चाबी बताइए, कि बस, चाबी घुमाई कि ज्ञान का द्वार खुल गया। कोई ऐसा उपाय है जिसके द्वारा थोडे मे ही सब कुछ पाया जा सकता हो?

गुरु ने कहा—हाँ, एक तत्व है, जिसका ज्ञान प्राप्त कर लेने पर सब ज्ञान अपने आप प्राप्त हो जाता है।

शिष्य के चेहरे पर जरा चमक आ गई, उसे आशा बधी कि हाँ, उस सागर का किनारा पाया जा सकता है। उसने पूछा—कस्मिन् विज्ञाते सति सर्वमिद विज्ञात भवति महाराज! वह कौन सा तत्त्व है, जिसे जान लेने पर सब कुछ जान लिया जाता है, जिसका ज्ञान प्राप्त कर लेने पर सब ज्ञान प्राप्त हो जाता है, मुझे तो वही बताइए!"

गुरु ने उत्तर दिया—आत्मनि विज्ञाते सति सर्वमिदं विज्ञात भवति—अगर आत्मा को जान लिया, तो सब कुछ जान लिया। आत्म-ज्ञान प्राप्त कर लेने पर सब ज्ञान स्वत प्राप्त हो जाता है।

वास्तव मे समस्त ज्ञान का स्रोत आत्मा है। आत्मा को जानने का अर्थ है—अपने आपको जानना। जो स्वय को जान लेता है, वह सबको जान लेता है।

ससार मे दो तत्त्व है—जड और चेतन। जड पुद्गल है, अचेतन है। चेतन—आत्मा है, जीव है, ज्ञानमय है।

हमारा यह शरीर जड है, पुद्गल का पिंड है। इसके अन्दर सुख-दुख की अनुभूति करने वाला जो तत्त्व है—वह आत्मा है, वह चेतन है। शरीर मे आत्मा है, किन्तु आत्मा शरीर से भिन्न है। कहा है—

पुष्पे गन्ध तिले तैलं काष्ठेऽग्नि पयसि घृतम्।
इक्षौ गुडं तथा देहे पश्यात्मान विवेकत।

जैसे पुष्प मे गन्ध, तिल मे तैल, काष्ठ मे अग्नि, दूध मे घी और ईख मे गुड विद्यमान है, वैसे ही विवेक से शरीर में आत्मा को देखो।

मनुष्य कहता है—यह मेरा हाथ है, यह मेरा सिर है, यह मेरी आँख है—इस उच्चारण से ही यह ध्वनित होता है कि हाथ-सिर-आँख अलग वस्तु है, और इनके साथ मेरापन का सम्बन्ध जोडने वाला—जो तत्त्व है, जिसे हम चेतन कहते हैं वह अलग है। इस प्रकार शरीर और आत्मा को अलग समझना यह भेद विज्ञान है, आत्मज्ञान है। जब तक आत्मज्ञान नहीं होता, मनुष्य शरीर, धन, परिवार आदि की ममता और मोह का त्याग नहीं कर सकता। और विना ममता त्यागे साधना नहीं हो सकती। कवि नरसी भगत ने कहा है—

ज्या लगे आतमा तत्व चीन्ह्यों नहीं।
त्या लगे साधना सर्व झूठी।

वास्तव मे आत्मा को समझे विना, साधना किसकी की जायेगी? आचार्य शुभचन्द्र ने ज्ञानार्णव में कहा है—

अज्ञातात्मस्वरूपेण परमात्मा न बुध्यते।

आत्मा को जाने विना परमात्मा को नहीं जाना जा सकता। जिन्हें परमात्मा को जानने की इच्छा है उन्हे आत्मा को जानना-पहचानना होगा। जैनाचार्यों ने तो कहा है—अप्पा सो परमप्पा आत्मा सो ही परमात्मा है। इसीलिए गुरु ने शिष्य को समस्त ज्ञान सागर को एक शब्द रूपी चुलु मे भरकर दे दिया—कि आत्म-ज्ञान ही समस्त ज्ञान का सार है।

**आत्मज्ञान का अधिकारी—मनुष्य**

हम मनुष्य हैं, मनुष्य का अर्थ है—मननशील। जो मनन—चिन्तन, विचार करना जानता है वह मनुष्य है। पशु और मनुष्य मे यही तो अन्तर है। पशु शब्द 'पश्यति' धातु से बना है, जिसका अर्थ है—देखना। अर्थात् जो सिर्फ देखता है, आँखो से देख तो सकता है, पर देखने के आगे उसकी कोई प्रगति नही है, वह है पशु! किन्तु

मनुष्य देखने के बाद उस पर विचार भी करता है, मनन करता है। इसलिए उसे मनुष्य कहा है। मनन करने वाला ही ज्ञान अर्थात् आत्मज्ञान प्राप्त कर सकता है। इसलिए मनुष्य को ही आत्मज्ञान का अधिकारी माना गया है।

यह मनुष्य जीवन मोक्ष का द्वार है। भगवान महावीर ने कहा है—**माणुस्सं खु सुदुल्लहं**—मनुष्य जन्म सबसे दुर्लभ है! स्थानांग सूत्र मे बताया है—स्वर्ग के देवता भी तीन बातो की इच्छा–कामना करते रहते हैं—

**तओ ठाणाइ देवे पीहेज्जा—**

| | |
|---|---|
| **माणुस्सगं भवं** | हमे मनुष्य जन्म मिले |
| **आरिय खेत्ते जम्म** | हमे आर्य देश मिले |
| **सुकुल पच्चायाइ**[1] | हमे उत्तम कुल मिले |

कहा गया है कि अनन्त पुण्यो के उदय से ही मनुष्य जन्म की प्राप्ति होती है। यह चिन्तामणि रत्न से भी अधिक दुर्लभ है। एक प्राचीन कहानी है—

कोई एक दरिद्र व्यक्ति एक बार किसी जगल मे भटक रहा था। भटकते-भटकते उसे एक चमकता हुआ मणि मिल गया। उसने समझा यह कांच का टुकडा बडा सुन्दर दीख रहा है, इसे लेकर कही बेचूंगा तो दस-बीस पैसे मिल जायेंगे। उस कांच मणि को लेकर वह जगल मे किसी वृक्ष के नीचे बैठ गया। वर्षा हो चुकी थी, ठडी हवा चल रही थी, भिखारी को खूब जोर की भूख लगी, पेट मे चूहे दड पेलने लगे तो उसकी इच्छा हुई—"ऐसे सुहावने मौसम मे तो बढिया गर्म-गर्म खीर और जलेबी मिल जाये तो बस आनन्द आ जाये।"

इच्छा करना था कि तुरन्त गर्मागर्म खीर और जलेबी के थाल उसके सामने आ गये। भिखारी तो देखकर नाच उठा और टूट पडा खीर जलेबी पर, खूब छककर खीर जलेबी खाई। जिन्दगी मे पहली बार उसे ऐसा भोजन मिला था, खूब डट कर खाया।

अधिक भोजन करने से नीद भी आती है। उसे आलस चढा, नीद आने लगी, सोचा एक अच्छा महल हो, उसमे बढ़िया पलग हो, नरम-नरम गद्दा बिछा हो तो बस नीद का मजा आ जाये।"

क्षण भर मे महल तैयार हो गया, पलग बिछ गया, नरम गद्दा लग गया। अब शीतल जल की इच्छा की तो वह भी तैयार मिल गया। भिखारी बहुत खुश था। आनन्द से नींद लेने लगा।

इधर कांच-मणि, जो वास्तव मे चिंतामणि रत्न था, और जिसके प्रभाव से ही यह सब चमत्कार हो रहा था, उसकी अधिष्ठायिका देवी ने सोचा—यह भिखारी

---

१ स्थानाग ३।३।२२१

मुझे वार-वार कष्ट तो दे रहा है, किन्तु चितामणि रत्न इसके भाग्य मे भी है या नहीं ? परीक्षा तो करनी चाहिए ! देवी ने कौए का रूप वनाया और उसी महल की मु डेर पर आकर 'काव-काव' करने लगा। भिखारी सुख से सो रहा था, उसे वहुत वुरा लगा। दो-चार वार उसने उडाया, फिर कौआ आ गया और लगा काव-काव करने। उसने सोचा—यह ऐसे नहीं भगेगा, पत्थर मारना चाहिए, वस हाथ मे जो वह कांच का टुकडा (चिन्तामणि) था उसे ही कौए को उडाने के लिए फेंका। कौए ने चितामणि चोच मे ली और फुर उड गया। अव न महल रहे न पलग ! वही सुनसान जगल और वही जन्मभर की दरिद्रता।

भिखारी सोचकर रोने लगा—अरे ! यह तो उसी कांच के टुकड़े का चमत्कार था ! अव सिर पीटे, तो पीटे पर वापस वह रत्न हाथ कैसे आये।

भाइयो ! यह एक रूपक है। यह मानव-जीवन चिन्तामणि रत्न है, इससे जो चाहे वही फल मिल सकता है, किन्तु कौए को उडाने की भांति अगर इसे विषय-वासना की पूर्ति मे ही खो दिया तो फिर पछताने से वापस मिलने का नही है। इस रत्न से तो कुछ महान कार्य करना है, जिससे एक जन्म की ही नही, किन्तु जन्म-जन्म की दरिद्रता मिट जाय, और अनन्त अक्षय सुख की प्राप्ति हो जाये। अक्षय सुखो की प्राप्ति करने का प्रयत्न करना—यही इस मनुष्य जीवन का लक्ष्य है।

एक विचारक ने मनुष्य की चार कोटियां वताई हैं—

हैवान—सवसे नीच, आर्त्तध्यान करने वाला

शैतान—दुष्ट, क्रूर, रौद्र ध्यान करने वाला

इन्सान—भलाई, परोपकार करने वाला, धर्म ध्यानी

भगवान—प्राणिमात्र का कल्याण करने वाला, शुक्ल ध्यानी

हम इन्सान हैं, हमे शैतान और हैवान नही वनना है, किन्तु भगवान वनना है। नीचे नही गिरना है, ऊपर चढना है—हमारे जीवन का यही लक्ष्य है—इन्सान से भगवान वनना, आत्मा से परमात्मा वनना है, नर से नारायण वनना है और जन से जिन वनना है।

जन से जिन वनने की साधना आत्म-साधना है। आत्म-साधना के लिए आत्म-ज्ञान आवश्यक है। पर्युषण पर्व जो हमारा महान पर्व है, जिसका प्रारम्भ हो रहा है उसके प्रारम्भिक क्षण में हमे यह सकल्प करना है कि—हमे आत्मा से परमात्मा वनना है। जन से जिन वनना है। निज-भाव अर्थात् आत्म-भाव मे रमण करके जिन-भाव का वरण करना है। इसलिए हमे पर्युषण पर्व की आराधना के लिए प्रस्तुत हो जाना है।



२

# पर्व : एक चिंतन

बन्धुओ !

आज पर्युषण पर्व का प्रारम्भ हो रहा है। बहुत दिनो से इस पर्वराज को मनाने की तैयारी हो रही थी, हम सब बडी उत्सुकता से इसकी प्रतीक्षा कर रहे थे। आज यह पर्व प्रारम्भ हो रहा है।

आप लोग जहाँ तन-मन से इस पर्वराज की आराधना करने मे जुटे हैं, वहाँ कुछ जिज्ञासु सज्जनो के मन मे इस पर्व के विषय मे अनेक प्रकार के चिन्तन भी चल रहे हैं। पर्युषण का अर्थ क्या है, यह क्यो मनाया जाता है, इसमे क्या-क्या करना चाहिए ? कब मनाना चाहिए और आजकल इस पर्वराज को लेकर इतने मतभेद उग्र क्यों हो रहे हैं ? मेरा विचार है हम इन विषयों पर शास्त्रीय दृष्टि से कुछ विचार करें। परम्परा और युक्ति ध्यान मे रखकर इन प्रश्नो का सही समाधान खोजें।

एक कवि ने कहा है—उत्सवप्रिया मनुष्या.—मनुष्य उत्सवप्रिय होता है। सदा एक जैसा जीवन बिताना, एक ही लकीर का फकीर बनकर चलना उसे पसन्द नहीं है। वह रोज कुछ न कुछ परिवर्तन चाहता है। भोजन भी रोज एक जैसा पसन्द नही करता, वस्त्र भी एक जैसे पसन्द नही करता। नित नया कुछ न कुछ परिवर्तन लाते रहना—यह उसका स्वभाव है, उसकी रुचि है।

नित्य नवीनता की रुचि ने ही पर्व का आरम्भ किया है। त्योहार, उत्सव, पर्व—उसके जीवन की दिशा मे कुछ न कुछ परिवर्तन, कुछ न कुछ नवीनता लाते हैं, और यह नवीनता सभी को प्यारी है, चाहे बालक हो, वृद्ध हो, स्त्री हो या पुरुष।

**पर्व का अर्थ—**

'पर्युषण पर्व' भी जीवन मे एक नया परिवर्तन लाता है, मोड लाता है, उल्लास और उमग जगाता है। इसलिए इन आध्यात्मिक दिनो को हमने पर्व कह दिया है। 'पर्युषण-पर्व' मे दो शब्द है। पहले हम पर्व शब्द का विचार करें—

'पर्व' का अर्थ होता है—पवित्र दिन। शब्द शास्त्र के अनुसार पर्व के कई अर्थ होते हैं। काव्य के खण्ड को भी पर्व कहते हैं—जैसे महाभारत के शान्ति पर्व, वन पर्व, अनुशासन पर्व।

गांठ या एक छोटे हिस्से को भी 'पर्व' कहते हैं—जैसे अंगुलियो के पोरे-पैग्वे। इन्हें भी पर्व कहा गया है। गन्ने मे छोटी-छोटी जो गांठें होती है—उन्हें भी पर्व (पोर) कहते हैं।

जैनाचार्यों की दृष्टि हमेशा ही आध्यात्म-प्रधान रही है। इसलिए उन्होने पर्व शब्द का अर्थ धर्म सचय का दिन किया है—

पूरणात् पर्व-धर्मोपचयहेतुत्वाद्
धर्मपूरणं-पर्व-इति भावना।[1]

धर्म आदि आध्यात्मिक समृद्धि का सचय करने का पूर्ण करने का, जो कारण-भूत है—वह पर्व है। जैसे अष्टमी, चतुर्दशी, अमावस्या और पूर्णिमा। एक मास मे ये छह पर्व दिन होते हैं। जैन सूत्रो मे उल्लेख आता है कि श्रावक इन पर्व दिनो मे उपवास एव पौषध करके आध्यात्मिक जागरण करते थे। कषाय आदि की उपशाति करते, व्रत-वैराग्य की वृद्धि करते और ध्यान-स्वाध्याय आदि के द्वारा आत्मिक विशुद्धि की ओर अग्रसर होते। इस तरह एक प्रकार से वे पर्व दिन को वास्तव मे ही 'धर्म-सचय' या 'धर्म-सग्रह' का दिन मनाते थे।

**पर्व के अनेक रूप**

'पर्व' से अधिकतर उल्लास मय, त्यौहार एव पवित्र दिन का ही बोध होता है। पर्व दो प्रकार के होते हैं—१ लौकिक पर्व, और २ लोकोत्तर पर्व।

लौकिक पर्व मे—दिवाली, दशहरा, होली, रक्षाबन्धन, रामनवमी आदि वे पर्व आते हैं जिनका सम्बन्ध हमारे भौतिक जगत के साथ अधिक हैं। वैसे इन पर्वों को हम तीन वर्ग मे बांट सकते हैं—

लोभ जन्य पर्व—
विजय जन्य पर्व—
भय जन्य पर्व—

दिवाली को लक्ष्मी पूजन किया जाता है, धन-धान्य की समृद्धि की कामना की जाती है, ऐसे पर्व हमारी लोभ-भावना के प्रतीक हैं।

दशहरा विजय पर्व के रूप मे मनाया जाता है। तलवार की पूजा, मनुष्य की विजय भावना का प्रतीक है। होली, शीतला सप्तमी, नागपचमी आदि पर्व भय-जन्य पर्व कहलाते हैं। देवी-देवता को प्रसन्न रखने और अनिष्ट से बचने की भावना इनमे मुख्य रहती है।

इसके अतिरिक्त भी पर्वों के पीछे अनेक प्रकार की भावना तथा इतिहास छिपा रहता है। रक्षाबधन का अलग इतिहास है, वह बहन भाई के स्नेह एव समर्पण का

---

१ श्रावक धर्मप्रज्ञप्ति, टीका ३२१, तथा पाइयसद्दमहण्णवो।

प्रतीक है, वसन्त पचमी वास्तव में सरस्वती पूजा के रूप मे ज्ञानोपासना की भावना को प्रगट करता है। बसन्तोत्सव को कुछ लोग काम-पूजा का पर्व मानते हैं। इस दिन कामदेव की पूजा की जाती है और इस ऋतु को जीवन मे भौतिक नव उल्लास का प्रतीक मानते हैं। इस प्रकार जो पर्व प्रति मास हमारे दैनिक जीवन मे आते हैं, उनके पीछे, किसी महापुरुष की जीवन-गाथा, उनके जीवन की कोई विशिष्ट घटना अथवा कोई ऐतिहासिक या प्राकृतिक परिवर्तन का कारण रहता है। जैसे वसन्तोत्सव, शरदोत्सव, मकरसक्राति आदि पर्व ऋतु-परिवर्तन के समय आमोद-प्रमोद के रूप मे मनाये जाते हैं, प्राचीन समय मे भी ये पर्व प्रचलित थे आज भी विभिन्न प्रान्तो मे अलग-अलग रूप मे प्रचलित है। भाव यह है कि लौकिक पर्व के पीछे किसी न किसी प्रकार की भौतिक कामना रहती है। भले ही वह धन की कामना, विजय की कामना, भय की भावना, काम भावना या आनन्द-उल्लास की भावना हो, बस उनका उद्देश्य वही तक सीमित रहता है। अच्छा मिष्टान्न भोजन कर लिया, स्वजन-मित्रो से मिल लिए, घूमना-फिरना, खेल-क्रीडा कर ली। हमारे जीवन मे कुछ राष्ट्रीय पर्व भी आते हैं जैसे २६ जनवरी, १५ अगस्त आदि, इनके पीछे देश एव राष्ट्र-प्रेम तथा स्वतन्त्रता की भावना काम करती है।

**लोकोत्तर पर्व**—दूसरे प्रकार के पर्व जो हैं उन्हे हम लोकोत्तर पर्व कहते हैं, इन्हें आध्यात्मिक या धार्मिक पर्व भी कह सकते है। प्रत्येक धर्म परम्परा मे अपने-अपने विश्वास और महापुरुषो के जीवन से सम्बन्धित कुछ घटनाओ तथा परम्परागत कारणो से ये पर्व-धार्मिक पर्व के रूप मे मनाये जाते हैं। जैन परम्परा मे जैसे पर्युषण, दश लक्षण, श्रुत पचमी, महावीर जयन्ती आदि पर्व हैं, ये विशुद्ध धार्मिक पर्व है, इनके पीछे आत्म-विकास एव आत्म-शुद्धि की प्रेरणा छिपी है।

बौद्ध परम्परा मे वैशाखी पूर्णिमा एक बहुत बडा पर्व माना जाता है। बुद्ध का जन्म, बोधिलाभ एव परिनिर्वाण तीनो इसी पूर्णिमा को हुए इसलिए वहाँ वैशाखी पूर्णिमा बडा पवित्र दिन और धार्मिक पर्व के रूप मे माना गया है।

हिन्दू समाज जन्माष्टमी को बहुत बडे धार्मिक पर्व के रूप मे मनाता है। यह वासुदेव श्रीकृष्ण का जन्म-दिन होने के कारण लाखो-करोडो श्रद्धालु इस दिन उपवास करते हैं, श्रीकृष्ण की पूजा, पर्युपासना और भजन मे इस दिन को सफल बनाते हैं।

इसी प्रकार ईसाई क्रिसमस डे—जिसे ईसा का जन्म-दिन माना जाता है तथा मुसलमान रमजान और ईद-उल-फितर को धार्मिक पर्व के रूप मे मनाते हैं। रमजान के महीने मे मुसलमान बन्धु दिन मे उपवास रखते हैं, कहते हैं थूक भी नही निगलते, ईद-उल-फितर के विषय मे कहा जाता है—कि कुरान शरीफ (मुसलमानो का धर्मग्रथ) पहले पहल इसी दिन प्रकाश मे आया।[1]

तो इस प्रकार हम देखते हैं कि ससार मे मनुष्य चाहे किसी भी धर्म-परम्परा का हो, किसी भी देश का निवासी हो, वह अपने मानवीय स्वभाव के अनुसार जीवन

मे विविध प्रकार के पर्व मनाकर उल्लास-उत्साह, आमोद-प्रमोद के द्वारा नित-नवीन परिवर्तन और नित नयापन महसूस करना चाहता है।

लौकिक पर्वों मे जहाँ हमारी दृष्टि शरीर, धन सम्पत्ति एव आमोद-प्रमोद तक ही टिकी रहती है, वहाँ लोकोत्तर पर्व के दिनो में हमारी दृष्टि ऊर्ध्वमुखी होती है। हम शरीर से ऊपर उठकर आत्मा का दर्शन करने का प्रयत्न करते हैं। जब आत्मा का दर्शन करेंगे तो परमात्मा का दर्शन भी हो जायगा, इसलिए लोकोत्तर पर्व को हम आत्म-दर्शन या परमात्म-दर्शन का पर्व कह सकते हैं। इन पर्व दिनो मे आत्मिक शुद्धि, क्रोध-कषाय आदि का त्याग कर शान्ति और समता का अभ्यास किया जाता है।

जैनधर्म की दृष्टि से इस प्रकार के लोकोत्तर पर्वों मे 'पर्युषण पर्व' का सर्वोत्तम स्थान है। पर्यूषण पर्व को—जैन भाषा मे पर्वाधिराज, या 'महापर्व' भी कहा गया है। इसका कारण इस पर्व की आध्यात्मोन्मुखी दृष्टि है। इस पर्व मे वीतराग भाव की विशेष साधना की जाती है। परस्पर के वैर-विरोध को शान्त कर क्षमा, प्रेम एव मैत्री भाव की गगा बहाई जाती है। शत्रु से शत्रु भी इस दिन एक-दूसरे को क्षमादान करके, मन को शांत एवं निर्वैर बनाने का प्रयत्न करते है। इसी दृष्टि से आजकल पर्युषण पर्व के अन्तिम दिन को क्षमावाणी अथवा विश्वमैत्री दिवस के रूप मे मनाया जाता है। इस पर्व की भावना जो एक दिन जागृत होती है। यदि हमारे जीवन मे सदा-सदा के लिए आ जाय तो समूचा ससार स्वर्ग बन जाय, फिर कोई किसी का शत्रु न रहे। सर्वत्र बधुभाव का दर्शन हो, और 'वसुधैव कुटुम्बकम्' का स्वप्न साकार हो जाय।

तो, यहाँ पर 'पर्व' के विषय में हमने चिन्तन किया। अब हम पर्युषण पर्व के सम्बन्ध मे विस्तार से चिन्तन करेंगे।

☆

३

# पर्युषण शब्द और भाव

बन्धुओ,

कल हमने 'पर्व' शब्द पर चिन्तन किया, 'पर्व' के पहले 'पर्युषण' शब्द लगा है, जो इसकी आध्यात्मिक श्रेष्ठता की सूचना करता है। आज 'पर्युषण' शब्द और भाव पर विचार करना है।

'पर्युषण' शब्द जैन सस्कृति और जैन परम्परा का एक ऐसा शब्द है जिससे छोटे से छोटा बच्चा भी परिचित है। आबाल-वृद्ध तक सर्वव्यापक यह शब्द है। हाँ, आश्चर्य तो यह है कि 'पर्युषण' इतना व्यापक शब्द होते हुए भी श्वेताम्बर जैन परम्परा मे इसकी जितनी गरिमा है, दिगम्बर जैन परम्परा मे इस शब्द का कोई विशेष प्रचलन नही देखा जाता। वहाँ 'पर्युषण' के स्थान पर 'दश लक्षणी' शब्द अधिक प्रचलित है। श्वेताम्बर पर्युषण का अन्तिम दिन और दिगम्बर 'दश लक्षणी' का प्रथम दिन—भाद्रपद शुक्ला पचमी—अर्थात् एक ही दिन है, फिर भी दोनो परम्परा में शब्द अलग-अलग है। हमे अपनी परम्परा के अनुसार इस शब्द के अर्थ और भाव पर विचार करना है। शाब्दिक दृष्टि से भी और भावात्मक दृष्टि से भी 'पर्युषण' का अर्थ—समझना है।

बहुत बार हम शब्दो के बाह्य अर्थ में ही उलझकर रह जाते हैं, शब्द के शरीर को तो पकड लेते हैं, किन्तु उसकी भावना या शब्द की आत्मा को नही पकड पाते। समझ लीजिए किसी ने खाना खाते समय कहा—सैंधव लाओ, तो आप क्या लायेंगे ? सैंधव का अर्थ सिन्धु देश मे उत्पन्न हुई वस्तु है, वह घोडा भी हो सकता है और नमक भी। घोडे को भी सैंधव कहते हैं और नमक को भी, पर खाना खाते समय सैंधव बोलने से नमक समझा जायेगा, और यात्रा व प्रस्थान के समय सैंधव से मतलब घोडा समझा जायेगा। तो यह बात हुई कि शब्द को बाहरी रूप में नही किन्तु भीतरी रूप मे पकडना चाहिए, देश-काल के अनुसार उसका भाव-आशय ग्रहण करना चाहिए।

बहुत बार ऊपर का लेबल देखकर ही हम समझ लेते है कि हमारी वस्तु सुरक्षित है। पर वास्तव मे मूल कही गायब हो जाता है। कहा जाता है कि एक बार कुछ सज्जन अमेरिका मे एक बहुत ऊँची अनेक मजिल की बिल्डिग देखने के लिए गये।

जब बिल्डिंग मे पहुँचे तो दरवान से कहा—हमे सबसे ऊपर की मजिल का वह कमरा देखना है जिससे पूरा वाशिंगटन शहर देखा जा सकता है। दरवान ने कहा—अभी लिफ्ट बन्द है, बिजली नही है और पैरो से इतनी मजिल तक चढना बहुत मुश्किल है।

दर्शक सज्जनो ने कहा—भाई, हम तो बहुत दूर से इसी बिल्डिंग को देखने के लिए आये हैं और आज शाम को ही वापस चले जाना है, कैसे भी हो चाहे पैरो से चढकर ही जाना हो हमे तो ऊपर की मजिल तक जाना ही है। बहुत आग्रह करने पर विवश दरवान उनको सीढियो से ही ऊपर लेकर चलने पर राजी हुआ। एक मजिल चढे कि उनमे से एक ने कहा देखो, ऐसे तो इतनी मजिल चढना बहुत कठिन लगेगा, कुछ अपनी-अपनी बातें सुनाते चलो ताकि समय भी कटे और चढने की थकावट भी कम महसूस हो।

प्रस्ताव सभी ने मजूर कर लिया और लगे अपनी-अपनी कहानी सुनाने, सुनाते-सुनाते काफी समय हो गया, कई मजिलें पार कर गये, पैरो मे पानी पड गया, कैसे भी करके ऊपर की मजिल मे पहुँचे तब तक सब की बातें समाप्त हो गईं और दरवान से बोले—अब तुम भी कुछ अपनी बात सुनाओ।

दरवान ने मुँह लटकाकर कहा—मैं क्या सुनाऊँ। जिस कमरे को देखने के लिए आप लोग इतनी मजिलें चढे हैं उसकी चाबी तो मैं नीचे ही भूल आया।

सभी एक-दूसरे का मुँह ताकते रह गये। इतना कठिन परिश्रम पानी मे मिल गया। इतनी मजिलें तो पार कर ली पर चाबी नीचे ही छूट गई! सब किया-कराया गुड गोबर!

आज वैसी ही कुछ दशा हम लोगो की हो रही है। पर्युषण का ढिंढोरा तो हम लोगो ने बहुत पीटा है, पर्युषण को और सवत्सरी को लेकर अनेक वाद-विवाद, झगडे, मतभेद भी किये हैं, पर पर्युषण का भाव क्या है, इसकी मूल चाबी कहा है? यह हम कही भूल ही गये हैं। यही सबसे बडी भूल आज हो रही है। इसलिए हमे पर्युषण के शब्द और भाव-दोनो पर कुछ गहराई से विचार करना है।

**पर्युषण का शब्दार्थ**

पर्युषण—मूलत प्राकृत भाषा का पज्जुसणा शब्द है। प्राकृत मे इस प्रकार के दो शब्द मिलते है—

**पज्जुसणा—पर्यूषणा**
**पज्जोसमणा—पर्युपशमना**

कल्पसूत्र की टीकाओ मे तथा अन्य ग्रन्थो मे 'पर्युषणा' के पर्यायवाची और शब्द भी मिलते हैं—जो इस प्रकार है—

(१) परियायठवणा (२) पज्जोसमणा
(३) पागइया (४) परिवसणा

(५) पज्जुसणा (६) वासावास
(७) पढमसमोसरण (८) ठवणा
(९) जेट्ठोग्गह

ये शब्द यद्यपि पर्यायवाची हैं, किन्तु शब्द शास्त्र की दृष्टि से कोई भी शब्द अपना स्वतन्त्र अर्थ रखता है। व्युत्पत्ति की दृष्टि से प्रत्येक शब्द का अर्थ कुछ न कुछ भिन्न होता ही है। जैसे साधु, श्रमण और मुनि ये शब्द पर्यायवाची होते हुए भी इनका अर्थ अलग-अलग भी किया जाता है—जो आत्म-साधना करे—वह साधु। जो तप आदि मे श्रम करे—वह श्रमण। जो सावद्य एव पापकारी प्रवृत्तियो मे मौनभाव रखे—वह मुनि। इसी प्रकार पर्युषणा के पर्यायवाची शब्दो का अलग-अलग अर्थ भी प्राचीन आचार्यों ने किया है, जिस पर थोडा-सा विचार करना जरूरी है।

(१) **परियायठवणा**—का अर्थ है पर्युषणकाल से साधुओ की दीक्षा पर्याय गिनी जाती थी, जैसे जिसे दीक्षा लिए जितने पर्युषण बीत गये वह उतने वर्ष का दीक्षित कहलाता था। दीक्षा की ज्येष्ठता एव कनिष्ठता का कारण, पर्युषण को मानने से इसे 'परियाय ठवणा' कहा है।

(२) **पज्जोसवणा**—इस काल मे द्रव्य-क्षेत्र-काल भाव सम्बन्धी विशेष प्रकार की क्रियाएँ की जाती हैं। जैसे तपश्चरण, केशलोच, प्रतिक्रमण आदि। अत इसे 'पर्युषणा' अथवा राग द्वेष की उपशाति हेतु विशेष आराधना की जाती है। इसलिए—'पर्युपशमना' कहा गया है।

(३) **पागइया**—गृहस्थ एव साधु आदि के लिए सहजभाव से यह समाराधनीय है—इसलिए प्राकृतिक पर्व है यह। इस शब्द से पर्युषण की शाश्वत सत्ता की सूचना भी मिलती है।

(४) **परिवसना**—इस काल मे साधक आत्मा के अधिक निकट रहने का प्रयत्न करता है, अत इसे परि (सर्वथा प्रकार से) वसना (रहना)—आत्मा के निकट रहना कहा है।

(५) **पज्जुसणा**—साधक इस अवधि मे पर्युपासना-ज्ञान-दर्शन-चरित्र तथा देव-गुरु-धर्म की सेवा विशेष भाव के साथ करे, इसलिए—यह पर्युपासना भी है।

(६) **वासावास**—यह काल 'वर्षाकाल' कहलाता है और उस काल मे साधक एक स्थान पर निवास करता है अत उसे 'वर्षावास' भी कहा है।[1]

(७) **पढमसमोसरण**—प्रावृट् काल वर्ष का प्रथम काल (मास है) अर्थात् आषाढी पूर्णिमा को सवत्सर पूर्ण होने के बाद श्रावणी प्रतिपदा से नया वर्ष प्रारम्भ

---

१ बृहत्कल्प सूत्र उद्दे १, सूत्र ३५ की निर्युक्ति मे वर्षावास के दो भेद किये हैं—१ प्रावृट् और २ वर्षारात्र। श्रावण-भाद्रपद के दो महीने प्रावृट् एव आश्विन-कार्तिक के दो महीने वर्षारात्र कहे गये हैं।

